पाठान्तर—१) अपझ–तिहि. २) अझ–केवल. ३) व–तहि कारणिए. ४) अपझ–जीव.

अर्थ—जहाँ आत्मा है वहाँ समस्त गुण हैं—ऐसा केवलियोंने कहा है। इसलिये योगी लोग निश्चयसे निर्मल आत्माको पहिचानते हैं ॥ ८५ ॥

**एक्कलउ[1] इंदिय-रहियउ[2] मण-वय-काय-ति-सुद्धि[3] ।**
**अप्पा अप्पु मुणेहि[4] तुहुँ लहु पावहि[5] सिव-सिद्धि[6] ॥ ८६ ॥**

**[ एकाकी इन्द्रियरहितः मनोवाक्कायत्रिशुद्ध्या ।**
**आत्मन् आत्मानं जानीहि त्वं लघु प्राप्नोषि शिवसिद्धिम् ॥ ]**

पाठान्तर—१) अपझ–इक्कलउ. २) वझ–रहिउ. ३) व–सूधि. ४) अपझ–मुणेइ. ५) अपझ–पावहु. ६) अपझ–सुद्धि.

अर्थ—हे आत्मन्! तू एकाकी, इन्द्रियरहित और मन वचन कायकी शुद्धिसे आत्माको जान; उससे तू शीघ्र ही मोक्षसिद्धिको प्राप्त करेगी ॥ ८६ ॥

**जइ बद्धउ[1] मुक्कउ मुणहि तो बंधियहि[2] णिभंतु ।**
**सहज-सरूवइ[3] जइ रमहि तो पावहि सिव सन्तु ॥ ८७ ॥**

**[ यदि बद्धं मुक्तं मन्यसे ततः बध्यसे निर्भ्रान्तम् ।**
**सहजस्वरूपे यदि रमसे ततः प्राप्नोषि शिवं शान्तम् ॥ ]**

पाठान्तर—१)अपझ–बद्धो. २) व–बंधिहि. ३) व–सरूवि. ४) अ–रमइहि, पवझ–रमइ.

अर्थ—यदि तू बद्धको मुक्त समझेगा तो निश्चयसे तू बँधेगा । तथा यदि तू सहज-स्वरूपमें रमण करेगा तो शान्त निर्वाणको पावेगा ॥ ८७ ॥

**सम्माइट्ठी-जीवडहँ दुग्गइ-गमणु ण होइ ।**
**जइ जाइ वि[1] तो दोसु णवि पुव्व-क्किउ[2] खवणेइ[3] ॥ ८८ ॥**

**[ सम्यग्दृष्टिजीवस्य दुर्गतिगमनं न भवति ।**
**यदि याति अपि तर्हि (ततः?) दोषः नैव पूर्वकृतं क्षपयति ॥ ]**

पाठान्तर—१) व–जाइसि. २) व–पुव्वुकिउ, झ–पुव्वकियउ. ३) अपझ–खउणेइ.

अर्थ—सम्यग्दृष्टि जीव कुगतियोंमें नहीं जाता । यदि कदाचित् वह जाता भी है तो इसमें सम्यक्त्वका दोष नहीं । इससे वह पूर्वकृत कर्मका ही क्षय करता है ॥ ८८ ॥

**अप्प-सरूवहँ (-सरूवइ?) जो[1] रमइ छंडिवि सहु ववहारु ।**
**सो सम्माइट्ठी हवइ लहु पावइ[3] भवपारु ॥ ८९ ॥**

**[ आत्मस्वरूपे यः रमते त्यक्त्वा सर्वं व्यवहारम् ।**
**स सम्यग्दृष्टिः भवति लघु प्राप्नोति भवपारम् ॥ ]**

पाठान्तर—१) अपझ–जइ. २) अपझ–छंडवि. ३) अपझ–पावहु, व–पावहि.

अर्थ—जो सर्व व्यवहारको छोड़कर आत्मस्वरूपमें रमण करता है, वह सम्यग्दृष्टि जीव है, और वह शीघ्र ही संसारसे पार हो जाता है ॥ ८९ ॥

**जो सम्मत्त-पहाण बुहु सो तइलोय-पहाणु ।**
**केवल-णाण वि लहु लहइ सासय-सुक्ख-णिहाणु ॥ ९०[2] ॥**

[ यः सम्यक्त्वप्रधानः बुधः स त्रिलोकप्रधानः ।
केवलज्ञानमपि लघु लभते शाश्वतसौख्यनिधानम् ॥ ]

पाठान्तर—१) व–सासइ सुक्ल होइ (?). २) अपझ–९१.

अर्थ—जिसके सम्यक्त्वका प्राधान्य है वही पण्डित है और वही त्रिलोकमें प्रधान है। वह जीव शाश्वत सुखके निधान केवलज्ञानको भी शीघ्र ही प्राप्त कर लेता है ॥ ९० ॥

**अजरु अमरु गुण-गण-णिलउ जहि अप्पा थिरु ठाइ[1] ।**
**सो कम्मेहिँ ण बंधियउ[2] संचिय-पुव्व[3] विलाइ ॥ ९१[4] ॥**

[ अजरः अमरः गुणगणनिलयः यत्र आत्मा स्थिरः तिष्ठति ।
स कर्मभिः न बद्धः संचितपूर्वं विलीयते ॥ ]

पाठान्तर—१) व–थिर हाइ, झ–थिर थाइ. २) अ–ण वि बंधियउ, झ–कम्महिं ण वि बंधियउ, व–ण परिणमइ ३) व–संचउ पुव्व. ४) अपझ–९०.

अर्थ—जहाँ अजर अमर तथा गुणोंकी आगारभूत आत्मा स्थिर हो जाती है, वहाँ जीव कर्मोंसे बद्ध नहीं होता, और वहाँ पूर्वमें संचित किये हुए कर्मोंका ही नाश होता है ॥ ९१ ॥

**जह सलिलेण ण लिप्पियइ[1] कमलणि-पत्त कया वि[2] ।**
**तह कम्मेहिँ[3] ण लिप्पियइ[4] जइ रइ[5] अप्प-सहावि ॥ ९२ ॥**

[ यथा सलिलेन न लिप्यते कमलिनीपत्रं कदा अपि ।
तथा कर्मभिः न लिप्यते यदि रतिः आत्मस्वभावे ॥ ]

पाठान्तर—१) अप–लिप्पयइ, झ–लिप्पइ. २) अपझ–कहा वि. ३) अपझ–कम्मेण. ४) अप–लिप्पयइ, झ–लिप्पइ. ५) अपझ–जह रहइ, व–जह.

अर्थ—जिस तरह कमलिनीका पत्र कभी भी जलसे लिप्त नहीं होता, उसी तरह यदि आत्मस्वभावमें रति हो, तो जीव कर्मोंसे लिप्त नहीं होता ॥ ९२ ॥

**जो सम-सुक्ख-णिलीणु बुहु पुण पुण अप्पु मुणेइ ।**
**कम्मक्खउ करि सो वि फुडु लहु णिव्वाणु लहेइ[1] ॥ ९३ ॥**

[ यः शमसौख्यनिलीनः बुधः पुनः पुनः आत्मानं जानाति ।
कर्मक्षयं कृत्वा स अपि स्फुटं लघु निर्वाणं लभते ॥ ]

पाठान्तर—१) अपझ–लहेवि.

अर्थ—जो शम और सुखमें लीन हुआ पण्डित बारबार आत्माको जानता है, वह निश्चय ही कर्मोंका क्षयकर शीघ्र ही निर्वाण पाता है ॥ ९३ ॥

**पुरिसायार-पमाणु जिय अप्पा एहु पवित्तु[1] ।**
**जोइज्जइ गुण-गण-णिलउ[2] णिम्मल-तेय-फुरंतु[3] ॥ ९४ ॥**

[ पुरुषाकारप्रमाणः जीव आत्मा एष पवित्रः ।
दृश्यते गुणगणनिलयः निर्मलतेजःस्फुरन् ॥ ]

पाठान्तर—१) अप–य बंधु, व–पउत्तु. २) अपझ–गुणणिम्मलउ. ३) अपझ–फुरंति.

अर्थ—हे जीव! पुरुषाकार यह आत्मा पवित्र है, यह गुणोंकी राशि है और यह निर्मल तेजको स्फुरित करती हुई दिखाई देती है ॥ ९४ ॥

**जो अप्पा सुद्धु वि मुणइ असुइ-सरीर-विभिन्नु ।**
**सो जाणइ सत्थइँ सयलँ[1] सासय-सुक्खहँ लीणु ॥ ९५ ॥**

[ यः आत्मानं शुद्धं अपि जानाति अशुचिशरीरविभिन्नम् ।
स जानाति शास्त्राणि सकलानि शाश्वतसौख्ये(?) लीनः ॥ ]

पाठान्तर—१) अपझ-सत्थ य सयलु.

अर्थ—जो शुद्ध आत्माको अशुचि शरीरसे भिन्न समझता है, वह शाश्वत सुखमें लीन होकर समस्त शास्त्रोंको जान जाता है ॥ ९५ ॥

**जो णवि जाणइ अप्पु परु णवि परभाउ[1] चएइ[2] ।**
**सो जाणउ[3] सत्थइँ सयलँ[4] ण हु सिवसुक्खु लहेइ[5] ॥ ९६ ॥**

[ यः नैव जानाति आत्मानं परं नैव परभावं त्यजति ।
स जानातु शास्त्राणि सकलानि न खलु शिवसौख्यं लभते ॥ ]

पाठान्तर—१) व-परभाव. २) अप-चएवि, झ-चेहेवि. ३) व-जाणइ. ४) अपझ-सत्थ य सयलु. ५) अपझ-लहेवि.

अर्थ—जो न तो परमात्माको जानता है, और न परभावका त्याग ही करता है, वह भले ही समस्त शास्त्रोंको जान जाय, परन्तु वह मोक्षसुखको प्राप्त नहीं करता ॥ ९६ ॥

**वज्जिय सयल-वियप्पइँ[1] परम-समाहि लहंति ।**
**जं विंदहिँ[2] साणंदु क वि[3] सो सिव-सुक्ख भणंति ॥ ९७ ॥**

[ वर्जितं सकलविकल्पेन परमसमाधिं लभन्ते ।
यद् विन्दन्ति सानन्दं किं अपि तत् शिवसौख्यं भणन्ति ॥ ]

पाठान्तर—१) अपझ-वियप्पह. २) अ-विदवि, प-विदादि, झ-वेददि. ३) अ-साणंद क्कुवि, प-साणंद कु वि, झ-साणंद फुड.

अर्थ—जो समस्त विकल्पोंसे रहित होकर परम समाधिको प्राप्त करते हैं, वे आनन्दका अनुभव करते हैं, वह मोक्षसुख कहा जाता है ॥ ९७ ॥

**जो पिंडत्थु पयत्थु बुहे[1] रूवत्थु वि जिण-उत्तु ।**
**रूवातीतु मुणेहि[2] लहु जिम परु होहि पवित्तु ॥ ९८ ॥**

[ यत् पिण्डस्थं पदस्थं बुध रूपस्थं अपि जिनोक्तम् ।
रूपातीतं जानीहि लघु यथा परः भवसि पवित्रः ॥ ]

पाठान्तर—१) प-बुहा, ब-बहु. २) अपझ-मुणेहु.

अर्थ—हे बुध ! जिनभगवान्‌के कहे हुए पिण्डस्थ, पदस्थ, रूपस्थ और रूपातीत ध्यानको समझ; जिससे तू शीघ्र ही परम पवित्र हो सके ॥ ९८ ॥

**सव्वे जीवा णाणमया[1] जो सम-भाव मुणेइ ।**
**सो सामाइउ जाणि फुडु जिणवर एम भणेइ ॥ ९९ ॥**

[ सर्वे जीवाः ज्ञानमयाः (इति) यः समभावः ज्ञायते ।
तत् सामायिकं जानीहि स्फुटं जिनवरः एवं भणति ॥ ]

पाठान्तर—१) झ–अरिहंतु. २) अप–सो उज्झाउ वि, झ–सो उज्झावो.

अर्थ—निश्चयनयसे आत्मा ही अर्हत् है, वही निश्चयसे सिद्ध है, और वही आचार्य है, और उसे ही उपाध्याय तथा मुनि समझना चाहिये ॥ १०४ ॥

**सो सिउ संकरु विण्हु सो सो रुद्द वि सो बुद्धु ।**
**सो जिणु ईसरु बंभु सो सो अणंतु सो सिद्धु ॥ १०५ ॥**

[ स शिवः शङ्करः विष्णुः स स रुद्रः अपि स बुद्धः ।
स जिनः ईश्वरः ब्रह्मा स स अनन्तः स सिद्धः ॥ ]

पाठान्तर—१) अपझ–फुडु.

अर्थ—वही शिव है, वही शंकर है, वही विष्णु है, वही रुद्र है, वही बुद्ध है, वही जिन है, वही ईश्वर है, वही ब्रह्मा है, वही अनन्त है और सिद्ध भी उसे ही कहना चाहिये ॥१०५॥

**एव हि लक्खण-लक्खियउ जो परु णिक्कलु देउ ।**
**देहहँ मज्झहिँ सो वसइ तासु ण विज्जइ भेउ ॥ १०६ ॥**

[ एवं हि लक्षणलक्षितः यः परः निष्कलः देवः
देहस्य मध्ये स वसति तयोः न विद्यते भेदः ॥ ]

पाठान्तर—१) अप–एयहि, झ–एहि य. २) व–लक्खणि. ३) व–देहहिं मज्झिहिं. ४) व–किज्जइ.

अर्थ—इन लक्षणोंसे युक्त परम निष्कल देव जो देहमें निवास करता है, उसमें और आत्मामें कोई भी भेद नहीं है ॥ १०६ ॥

**जे सिद्धा जे सिज्झिहिहिँ जे सिज्झहि जिण-उत्तु ।**
**अप्पा-दंसणिँ ते वि फुडु एहउ जाणि णिभंतु ॥ १०७ ॥**

[ ये सिद्धाः ये सेत्स्यन्ति ये सिध्यन्ति जिनोक्तम् ।
आत्मदर्शनेन ते अपि स्फुटं एतत् जानीहि निर्भ्रान्तम् ॥ ]

पाठान्तर—१) अप–सिज्झहहिं, झ–सिज्झसिहिं. २) अपझ–दंसण. ३) अपझ–एहो.

अर्थ—जो सिद्ध हो चुके हैं, भविष्यमें होंगे और वर्त्तमानमें होते हैं, वे सब निश्चयसे आत्मदर्शनसे ही सिद्ध हुए हैं—यह भ्रान्तिरहित समझो ॥ १०७ ॥

**संसारह भय-भीयएण जोगिचंदे-मुणिएण ।**
**अप्पा-संबोहण कया दोहा इक्क-मणेण ॥ १०८ ॥**

[ संसारस्य भयभीतेन योगिचन्द्रमुनिना ।
आत्मसंबोधनाय कृतानि दोहकानि एकमनसा ॥ ]

पाठान्तर—१) व–संसारूभयभीतेन, झ–भयभीवएह. २) अप–जोगचंद, व–योगचंद. ३) व–कव्वमिसेण.

अर्थ—संसारके दुःखोंसे भयभीत ऐसे योगीन्द्रदेव मुनिने आत्मसंबोधनके लिये एकाग्रमनसे इन दोहोंकी रचना की है ॥ १०८ ॥

---

# योगसारदोहादीनां वर्णानुक्रमसूची

RĀYACHANDRA JAINA ŚĀSTRAMĀLĀ, BOMBAY.

# PRAVACANASĀRA

(Prākrit Text, Two Sk. Commentaries and a Hindī Ṭīkā).

EDITED WITH A CRITICAL INTRODUCTION

*By*

Professor A. N. Upadhye

---

## Select Opinions and Reviews :

Dr. W. SCHUBRING, Hamburg University, Germany :

'You are to be congratulated to have finished a great work... I do not hesitate to say that thanks to your labour a remarkable advancement of science can be recorded.'

Dr. M. WINTERNITZ, Prague University :

'Excellent edition and translation of Kundakundācārya's Pravacanasāra with the extremely valuable Introduction.'

Dr. A. BERRIEDALE KEITH, Edinburgh University :

'This is of course a most valuable edition and your discussion of the philosophy of the text will be of permanent value to all students of Indian philosophical development.'

Dr. S. K. CHATTERJI, Calcutta University :

'Your Introduction is full and detailed, and I agree with what you say about the personality of the author as well as the nature of the Prakrit. This is a very painstaking and erudite piece of work done in a very fine style.'

Prof. M. HIRIYANNA, Mysore University :

'Variorum edition of Pravacanasāra. I am much impressed by its thoroughness... I have no doubt that the book will be of great use to all students of Indian thought.'

Dr. B. L. ATREYA, Benares Hindu University :

'It is indeed a masterly essay on Śrī Kundakundācārya and his work Pravacanasāra, which no student of Jaina Literature and philosophy can afford to neglect. I am very much impressed by your vast information and deep insight.'

Prof. HIRALAL JAIN, King Edward College, Amraoti :

'Your Introduction is a splendid piece of scholarship. One can now say that Kundakunda has been studied critically, and a definite lead has been given as to the way the Prakrit Jaina works ought to be studied.'

Dr. R. SHAMASHASTRY, Mysore :

'It is a learned contribution on the language and philosophy of the text.'

Mahā-Mahopādhyāya R. NARASIMHACHARYA, Bangalore :

'Almost every page bears abundant testimony to your vast erudition and deep research.... exhibit a rare scholarship and a thorough grasp of the subject.'

*Journal of the Royal Asiatic Society* :

'Professor Upadhye gives us not merely a very careful account of Kundakunda and his works in general and the Pravacanasāra in particular, but also a most valuable summary of certain of the Jain metaphysical doctrines (pp. lxii-xcv). His most interesting contribution is perhaps his conclusion that the similarities of Jainism, Buddhism, and the Sāṃkhya philosophy point to the existence of a great Magadhan indigenous religion which flourished before the advent of the Aryans ; to the commingling of the streams of Aryan and indigenous religion at the close of the Brāhmaṇa period we owe, on the one hand, the Ātmavidyā of the Upaniṣads, and the tenets of Jainism and Buddhism on the other.'

*Journal of the University of Bombay* :

'.... the edition is an excellent one and is bound to be extremely helpful in the study Śrī Kundakunda and his Pravacanasāra on account of the wealth of information which it contains and the thought-provoking observations of the editor, which show his deep study and patient research.'

*Indian Culture*, Calcutta :

'These are all very useful things and the edition has been so planned as to suit the requirements of the Hindi-knowing public, the orthodox pandit as well as the modern scholar.'

*Journal of The American O. Society* :

'The introductory essay is very elaborate and deals with all aspects of Kundakunda's life and works.'

*Journal of Indian History, Madras* :

'We welcome this important publication not only as giving us a reliable text and valuable commentaries as also a translation, but as giving in an elaborate critical Introduction, running through more than 125 pages, a vast mass of information relating to the work as a Jaina classic and of the history of Jainism itself.'

*The Journal of Oriental Research*, Madras :

'We have great pleasure in commending this valuable edition to the scholars and students of Indian philosophy.'

---

# INDISPENSABLE TO ORIENTAL SCHOLARS

## PUBLICATIONS OF THE RĀYACHANDRA JAINA ŚĀSTRAMĀLĀ, BOMBAY

---

1. *Puruṣārtha-siddhyupāya* of Amṛtacandra (c. A.D. 10th century), an important work on Jaina ethics : Sanskrit text with Hindī translation and exposition by Pt. NATHURAM PREMI, 4th ed., Royal 8vo. 8+116. Price Rs. 1-4-0.

2. *Pañcāstikāya* of Kundakunda (c. beginning of the Christian era), a concise exposition of Jaina cosmology, physics and other kindred topics : Prākrit text, Sanskrit commentaries of Amṛtacandra and Hindī exposition of Pannālāla, ed. by Pt. MANOHARLAL, 2nd ed., Royal 8vo, pp. 6+256+4, Price Rs. 2.

3. *Jñānārṇava* of Śubhacandra, a lucid discussion about meditation and morals : Sanskrit text with a Hindī translation by Pt. PANNALAL and a note on the author by Pt. PREMI, 3rd ed., Royal 8vo pp. 16-448, Price Rs. 4.

4. *Saptabhaṅgī-taraṅgiṇī* of Vimaladāsa, a systematic exposition of Syādvāda or the Jaina theory of seven-fold predication : Sanskrit text with the Hindī translation of Pt. THAKURAPRASAD, 2nd ed., Royal 8vo pp. 8-94, Price Re. 1.

5. *Bṛhad-Dravyasaṁgraha* of Nemicandra, Jaina dogmatics systematised : Prākrit text with Brahmadeva's Sanskrit commentary and Hindī exposition of Pt. JAVAHARLAL, 2nd ed., Royal 8vo pp. 14+218+6, Price Rs. 2-4.

6. *Gommaṭasāra* (Karmakāṇḍa) of Nemicandra, a detailed sketch of the technical details of the Karma doctrine of Jainism : Prākrit text, Sanskrit Chāyā and Hindī translation of Pt. MANOHARALAL, 2nd ed., Royal 8vo pp. 24+304, Price Rs. 2-8.

7. *Gommaṭasāra* (Jīvakāṇḍa) of Nemicandra, a masterly exposition on the spiritual evolution of Ātman : Prākrit text, Sanskrit Chāyā and Hindī translation by Pt. KHUBCHANDA, 2nd ed., Royal 8vo pp. 16+274+10, Price Rs. 2-8.

8. *Labdhisāra* of Nemicandra (with Kṣapaṇasāra), a supplementary discussion about Karma doctrine : Prākrit text and Sanskrit Chāyā and Hindī translation of Pt. MANOHARLAL, Royal 8vo pp. 12+176, Price Rs. 1-8.

9. *Pravacanasāra* of Kundakunda, an authoritative work on Jaina ontology, epistemology etc. : Prākrit text, the Sanskrit commentaries of Amṛtacandra and Jayasena, Hindī exposition of Pāṇḍe Hemarāja, English translation and a critical elaborate Introduction etc. by Prof. A.N. UPADHYE, New ed., Royal 8vo pp. 16+132+376+64, Price Rs. 5.

10. *Paramātma-prakāśa* of Yogīndudeva, An Apabhraṁśa work on Jaina Mysticism : Apabhraṁśa text with various readings, Sanskrit commentary of Brahmadeva and Hindī expostion of Daulatarāma, with critical Introduction in English by Prof. A. N. UPADHYE, New ed., Royal 8vo pp. above 500, Price Rs. 4-8-0.

11. *Samayasāra* of Kundakunda, an exposition of Jaina idea of self-realization : Prākrit text, Sanskrit commentaries of Amṛtacandra and Jayasena and Hindī commentary of Jayacandrajī, Royal 8vo pp. 12+576, Price Rs. 4-8.

*Dravyānuyoga-tarkaṇā* of Bhoja, enlightening discussion about Substance, Attribute and Modification and also about the Nayas : Sanskrit text and commentary with a Hindī translation of Pt. THAKURAPRASAD, Royal 8vo pp. 18+240, Price Rs. 2. It is out of print.

13. *Syādvādamañjarī*, Hemacandra's Sanskrit text and Malliṣeṇas commentary, a standard work on Jaina Nyāya, with a lucid Hindī translation and many useful indices by Pt. JAGADISHACHANDRA, New ed., Royal 8vo pp. 34+448+52, Price Rs. 4-8.

14. *Sabhāṣya-Tattvārthādhigama sūtra*, the most authoritative work on Jaina dogmatics : Sūtras, Umāsvāti's Sanskrit commentary and Hindī commentary of Pt. KHUBCHANDA, New ed., Royal 8vo pp. 24+472, Price Rs. 3.

15. *Puṣpamālā, Mokṣamālā and Bhāvanābodha* of Shrīmad Rājachandra : Hindī translation by Pt. JAGADISHCHANDRA, Royal 8vo pp. 120, Price As. 12.

16. *Upadeśachāyā and Ātmasiddhi* of Shrīmad Rājachandra : Hindī translation by Pt. JAGADISHCHANDRA, Royal 8vo pp. 94, Price As. 8.

17. *Yogasāra* of Jōindu, critical Apabhraṁśa Text and Chāyā by Prof. A. N. UPADHYE and Hindī Translation by Pt. JAGADISCHANDRA, Price As. 4.

18. *Yogīndu, his Paramātmaprakāśa and other Works* : A critical Essay by Prof. A. N. UPADHYE, pp. 92, Price Re. 1.

19. *Śrīmad Rājachandra*, Life and works of Rājachandra in Gujarati, with a foreword by Mahatma GANDHI, with 5 portraits, Royal 4to pp. 825, in two vols., Price Rs. 10. Its Hindi translation is also in the press. It is to be out shortly.

20. *Bhāvanābodha* of Rājachandra in Gujarātī, useful for students, Price As. 4.

---

The Publishers have endeavoured their best to make these publications useful, authoritative and attractive. It will be seen that they are selling several publications almost at cost price to promote the studies of Jainism and Jaina literature which occupy such an important position in the study of Indian culture.

Address :

Manilal Revashankar Jagajivan Jhaveri
Rayachandra Jaina Sastramala
Jhaveri Bazar, Bombay 2
India

# रायचन्द्रजैनशास्त्रमालाका नया प्रकाशन

## परमात्मप्रकाश और योगसार

[जैनरहस्यवादी और अध्यात्मवेत्ता श्रीयोगीन्दुदेवकृत अपभ्रंश दोहे उनकी संस्कृतच्छाया, श्रीब्रह्मदेवसूरिकृत संस्कृतटीका, स्व० पं० दौलतरामजीकृत भाषाटीका, प्रो० उपाध्यायकी ९२ पृष्ठकी अंग्रेजी भूमिका, उसका हिन्दीसार, विभिन्न पाठभेद, अनुक्रमणिकायें, और हिन्दी-अनुवादसहित 'योगसार']

**सम्पादक और संशोधक**–पं० आदिनाथ नेमिनाथ उपाध्याय, एम. ए.

अर्द्धमागधी प्रोफेसर राजाराम कालेज, कोल्हापुर।

परमात्मप्रकाश अपभ्रंश भाषा-साहित्यका सबसे प्राचीन और अमूल्य रत्न है। आधुनिक हिन्दी मराठी गुजराती आदि भाषायें इसी अपभ्रंशसे उत्पन्न हुई हैं, अतः भाषा-शास्त्रके जिज्ञासुओंके लिए यह बड़े कामकी वस्तु है। भाषा-साहित्यके नामी विद्वान् प्रो० उपाध्यायजीने अनेक प्राचीन प्रतियोंके आधारसे इसका संशोधन सम्पादन करके सोनेमें सुगंधकी कहावत चरितार्थ की है। पहले संस्करणसे यह संस्करण बहुत विस्तृत और शुद्ध है। इसकी भूमिका तो एक नई वस्तु है–ज्ञानकी खानि है। इसमें परमात्मप्रकाशका विषय, भाषा, व्याकरण, ग्रन्थकारका चरित, समय-निर्णय और उनकी रचनाओंका परिचय, टीकाकार और उनका परिचय, बड़ी छान-बीनसे किया गया है। अंग्रेजी भूमिकाका हिन्दीसार पं० कैलाशचन्द्रजी शास्त्रीने लिखा है।

ग्रन्थमें योगीन्दुदेवने तत्कालीन जनसाधारणकी भाषामें बड़ी ही सरल किन्तु प्रभावोत्पादक शैलीमें परमात्माके स्वरूपका व्याख्यान किया है। इसमें बहिरात्मा, अन्तरात्मा, परमात्माका लक्षण, परमात्माके रूप जाननेकी रीति, शुद्धात्माका लक्षण, परमात्माके स्वरूप जाननेकी रीति, शुद्धात्माका मुख्य लक्षण, शुद्धात्माके ध्यानसे संसार-भ्रमणका रुकना, द्रव्य-गुण-पर्यायकी अपेक्षासे आत्माका स्वरूप, भेदविज्ञानकी मुख्यतासे आत्माका स्वरूप, अभेद-रत्नत्रयका स्वरूप, शुद्धोपयोगकी मुख्यता, इन्द्रियलम्पट जीवोंका विनाश, सम्यक्त्वकी दुर्लभता, चित्त स्थिर करनेसे आत्मस्वरूपकी प्राप्ति, दान पूजादिक श्रावकधर्मपरम्परासे मोक्षके कारणोंका विवेचन, परमसमाधि वर्णन, परमात्मप्रकाशका फल आदि सैकड़ों ज्ञातव्य विषयोंका वर्णन है। समाधि-मार्गका अपूर्व ग्रन्थ है। इसकी हिन्दीटीका भी बड़ी सरल और विस्तृत है। मामूली पढ़ा लिखा भी आसानीसे समझ सकता है। ऐसी उत्तम पद्धतिसे सम्पादित ग्रन्थ आपने अभीतक न देखा होगा। ग्रन्थराज स्वदेशी कागजपर बड़ी सुन्दरता और शुद्धतासे छपाया गया है। ऊपर कपड़ेकी सुन्दर मज़बूत जिल्द कपड़ेकी बँधी हुई हैं। पृष्ठसंख्या ५५०, मूल्य केवल ४॥) है।

## योगसार

यह श्रीयोगीन्दुदेवकी अमर रचना है, इसमें मूल अपभ्रंश दोहे, संस्कृतछाया, पाठान्तर और हिन्दीटीका है। १०८ दोहोंके छोटेसे ग्रंथमें आध्यात्मिक गूढ़वादके तत्त्वोंका बड़ा ही सुन्दर विवेचन है। यह ग्रन्थ साक्षात् मोक्षका सोपान है। इसका सम्पादन और संशोधन प्रोफेसर ए० एन० उपाध्यायने किया है। पं० जगदीशचन्द्रजी शास्त्री एम० ए० ने सरल हिन्दीटीका लिखी है। इसकी बहुत अच्छे मोटे कागजपर सुन्दरतापूर्वक थोड़ीसी प्रतियाँ छपाई हैं। पृष्ठसंख्या २८, मूल्य सिर्फ ।) है। परमात्मप्रकाशके अंतमें यह ग्रंथ है। उसीमेंसे जुदा निकाला है।

## YOGĪNDU, HIS PARAMĀTMAPRAKĀŚA AND OTHER WORKS अर्थात् योगीन्दुदेव और उनकी रचनायें

प्रोफेसर ए० एन० उपाध्यायका बड़ी गवेषणासे लिखा हुआ महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक अंग्रेजी ग्रंथ है। पृष्ठसंख्या १०८, मूल्य १) है। इसका हिन्दीसार पं० कैलाशचन्द्रजी शास्त्रीने लिखा है जो जुदा मूल्य ।) में मिलेगा। ये दोनों अंश परमात्मप्रकाशके प्रारंभमें हैं, उसीमेंसे जुदा निकाले गये हैं।

## उपदेशछाया और आत्मसिद्धि

श्रीमद्राजचन्द्रविरचित गुजराती ग्रंथका हिन्दीअनुवाद.

अनुवादकर्त्ता—पं० जगदीशचन्द्रजी शास्त्री एम० ए०

**उपदेशछाया**में मुख्य चर्चा आत्मार्थके संबंधमें है, अनेक स्थलोंपर तो यह चर्चा बहुत ही मार्मिक और हृदयस्पर्शी है। इसमें केवलज्ञानीका स्वउपयोग, शुष्क ज्ञानियोंका अभिमान, ज्ञान किसे कहते हैं? बारह उपांगोंका सार, मोहगर्भित दुःखगर्भित ज्ञान, दो घड़ीमें केवलज्ञान, आत्मा एक है या अनेक, सरागसंयमकी परिभाषा, माया किस तरह भुला देती है, कल्याणका मार्ग एक है, निर्धन कौन, आत्मार्थ ही सच्चा नय है, आदि गहन विषयोंका सुन्दर वर्णन है।

**आत्मसिद्धि** श्रीमद्रायचन्द्रजीकी अमर रचना है। यह ग्रंथ लोगोंका इतना पसंद आया कि इसके अंग्रेजी मराठीमें अनुवाद हो गये हैं। इसमें आत्मा है, वह नित्य है, वह कर्त्ता है, वह भोक्ता है, मोक्षपद है, और मोक्षका उपाय है, इन छह पदोंकी १४२ पद्योंमें युक्तिपूर्वक सिद्ध की गई है। ऊपर गुजराती कविता है, नीचे उसका विस्तृत हिन्दी-अर्थ है। इस ग्रंथका विषय बहुत ही जटिल और गहन है किन्तु लेखन-शैलीकी सरलता तथा रोचकताके कारण साधारण पढ़े लिखे लोगोंके लिये भी बोधगम्य और उपयोगी हो गया है। पुस्तक क्या है संसारतप्त लोगोंके लिए परमौषध है। प्रारंभमें ग्रन्थकर्त्ताका सुन्दर चित्र और संक्षिप्त चरित भी है। पृष्ठसंख्या १०४, मूल्य सिर्फ ॥) है।

## पुष्पमाला मोक्षमाला और भावनाबोध

श्रीमद्राजचन्द्रकृत गुजराती ग्रन्थका हिन्दीअनुवाद पं० जगदीशचन्द्रजी शास्त्री एम० ए० ने किया है।

**पुष्पमालामें** सभी अवस्थावालोंके लिए नित्य मनन करने योग्य जापमालाकी तरह १०८ दाने ( वचन ) गूँथे हैं।

**मोक्षमालाकी** रचना शतावधानी कवि रायचन्द्रजीने १६ वर्षकी उम्रमें की थी, यह पाठ्य-पुस्तक बड़ी उपयोगी सदैव मनन करने योग्य है, इसमें जैन-मार्गको यथार्थ रीतिसे समझाया है। जिनोक्त-मार्गसे कुछ भी न्यूनाधिक नहीं लिखा है। वीतराग-मार्गमें आबाल वृद्धकी रुचि हो, और उसका स्वरूप समझें, इसी उद्देशसे श्रीमद्ने इसकी रचना की थी। इसमें सर्वमान्य धर्म, मानवदेह, सद्देव, सद्धर्म, सद्गुरुतत्त्व, उत्तम गृहस्थ, जिनेश्वरभक्ति, वास्तविक महत्ता, सत्य, सत्संग, विनयसे तत्त्वकी सिद्धि, सामायिक विचार, सुखके विषयमें विचार, बाहुबल, सुदर्शन, कपिलमुनि, अनुपमक्षमा, तत्त्वावबोध, समाजकी आवश्यकता, आदि एकसे एक बढ़कर १०८ पाठ हैं। गुजरातीकी हिन्दी अर्थ सहित अनेक सुन्दर कवितायें हैं। इस ग्रंथको स्याद्वाद-तत्त्व-बोधरूपी वृक्षका बीज ही समझिये।

**भावनाबोध** वैराग्य इस ग्रंथका मुख्य विषय है, किस तरह कषाय-मल दूर हो, इसमें उसीके उपाय बताये हैं। इसमें अनित्य, अशरण, अन्यत्व, अशुचि, आश्रव, संवर, निर्जर आदि बारह भावनाओंका स्वरूप, भिखारीका खेद, नमिराजर्षि, भरतेश्वर, सनत्कुमार, मृगापुत्र, पुंडरीक, वज्रस्वामी, दृढ़प्रहारी, आदिकी कथायें देकर बड़ी उत्तम रीतिसे विषयको समझाया है। प्रारंभमें श्रीमद् रायचन्द्रजीका चित्र और संक्षिप्त चरित्र भी है। भाषा बहुत ही सरल है। पृष्ठसंख्या १३०, मूल्य सिर्फ ।।।) है।

## श्रीमद् राजचन्द्र

श्रीमद्के गुजराती ग्रन्थका हिन्दी अनुवाद और सम्पादन पं० जगदीशचन्द्रजी शास्त्रीने बड़े परिश्रमसे किया है। इसमें श्रीमद् रायचन्द्रजीके प्राप्त समस्त ग्रंथों, लेखों और पत्रोंका बढ़ियाँ संग्रह है। पुष्पमाला, मोक्षमाला, भावनाबोध, उपदेशछाया, और आत्मसिद्धि इसी ग्रन्थके अंश हैं, जो इसमेंसे पृथक् भी निकाले हैं। तत्त्वज्ञानका महान् ग्रन्थ है। सद्ज्ञानका अभ्यास करनेवालेंके लिये तो कल्पवृक्ष है। श्रीमद्ने अपने जीवनमें जो हजारों ग्रन्थोंका अध्ययन और मनन किया था, उसका सार इसमें कूट कूट कर भरा है, ज्ञानका खजाना है। इसके ९०० पृष्ठ तो छप चुके हैं। विस्तृत भूमिका जिसे पं० जी बड़े परिश्रमसे लिख रहे हैं, अभी छपना बाकी है। दिवालीतक छप जायगी, मूल्य भी बहुत कम लागतमात्र रखा जायगा। ग्राहक-श्रेणीमें अभीसे अपना नाम दर्ज करा लीजिये।

# पूर्व प्रकाशित ग्रन्थ

**प्रवचनसार**—[ श्रीमत्कुन्दकुन्दाचार्यकृत प्राकृत मूल, अमृतचन्द्राचार्य और जयसेनाचार्यकृत संस्कृतटीकाद्वय, पांडे हेमराजजीकृत हिन्दीटीका, प्रोफेसर उपाध्यायकृत अंग्रेजी अनुवाद, १२५ पृष्ठोंकी अति विस्तृत अंग्रेजी भूमिका, विभिन्न पाठ-भेदोंकी और ग्रन्थकी अनुक्रमणिका आदि अलंकारों सहित संपादित। ]

सम्पादक—**पं० आदिनाथ नेमिनाथ उपाध्याय** एम०ए०, प्रोफेसर राजाराम कॉलेज, कोल्हापुर

यह अध्यात्मशास्त्रके प्रधान आचार्यप्रवर श्रीकुन्दकुन्दका ग्रन्थ है, केवल इतना ही आत्मज्ञानके इच्छुक मुमुक्षु पाठकोंको आकर्षित करनेके लिए काफी है। यह जैनागमका सार है। इसमें ज्ञानाधिकार, ज्ञेयतत्त्वाधिकार, और चारित्राधिकार ऐसे तीन बड़े बड़े अधिकार हैं। इसमें ज्ञानको प्रधान करके शुद्ध द्रव्यार्थिकनयका कथन है, अर्थात् और सब विषयोंको गौण करके प्रधानतः आत्माका ही विशेष वर्णन है। इस ग्रन्थका एक संस्करण पहले निकल चुका है। इस नये संस्करणको प्रोफेसर उपाध्यायजीने बहुतसी पुरानी सामग्रीके आधारसे संशोधित किया है, और उसमें श्रीकुन्दकुन्दाचार्यका जीवनचरित, समय, उनकी अन्य रचनाओं, टीकाओं, भाषा, दार्शनिकता आदिपर गहरा विवेचन किया है। इसकी अंग्रेजी भूमिका भाषाशास्त्र और दर्शनशास्त्रके विद्यार्थियोंके लिए ज्ञानकी खान है, और धैर्ययुक्त परिश्रम और गहरी खोजका एक नमूना है। इस भूमिकापर **बम्बई विश्वविद्यालयने २५०) पुरस्कार दिया है,** और इसे अपने एम्० ए० के पाठयक्रममें रखा है। इस ग्रन्थकी छपाई स्वदेशी कागजपर निर्णयसागर प्रेसमें बहुत ही सुन्दर हुई है। पृष्ठसंख्या ६००, ऊपर कपड़ेकी मजबूत और सुन्दर जिल्द बँधी है। मूल्य सिर्फ ५) है।

**स्याद्वादमञ्जरी**—कलिकालसर्वज्ञ श्रीहेमचन्द्राचार्यकृत अन्ययोगव्यवच्छेदद्वात्रिंशिकाकी श्रीमल्लिषेणसूरिकृत विस्तृत संस्कृतटीका स्याद्वादमंजरीके नामसे प्रसिद्ध है। इसी टीकाका पं० जगदीशचन्द्रजी शास्त्री, एम० ए० कृत सरल और विस्तृत हिन्दीअनुवाद है। मल्लिषेणसूरिने इस ग्रन्थमें न्याय, वैशेषिक, मीमांसा, वेदान्त, सांख्य, बौद्ध, और चार्वाक नामके छह दर्शनोंके मुख्य मुख्य सिद्धान्तोंका अत्यन्त सरल, स्पष्ट और मार्मिक भाषामें प्रतिपादनपूर्वक खण्डन करके सम्पूर्ण दर्शनोंका समन्वय करनेवाले स्याद्वाददर्शनका प्रौढ़ युक्तियोंद्वारा मण्डन किया है। दर्शनशास्त्रके अन्य ग्रंथोंकी अपेक्षा इस ग्रंथकी यह एक असाधारण विशेषता है कि इसमें दर्शनशास्त्रके कठिनसे कठिन विषयोंका भी अत्यन्त सरल, मनोरंजक और प्रसाद गुणसे युक्त भाषामें प्रतिपादन किया है। इस ग्रंथके संपादन और अनुवादकी जितनी प्रशंसा की जाय उतनी थोड़ी है। अनुवादक महोदयने स्याद्वादमंजरीमें आये हुए विषयोंका वर्गीकरण करनेके साथ कठिन विषयोंको, वादी प्रतिवादीके रूपमें शंका समाधान उपस्थित करके, प्रत्येक श्लोकके अन्तमें उसका भावार्थ देकर समझाया है, और इस तरह ग्रंथको संस्कृत और हिन्दीकी अनेक टीका-टिप्पणियोंसे समलंकृत बनाया है। सम्पादक महोदयने जैन, बौद्ध, न्याय-वैशेषिक, सांख्य-योग, मीमांसा, वेदान्त, चार्वाक और विविध

परिशिष्ट नामके आठ परिशिष्टोंद्वारा इस ग्रंथको और भी अधिक महत्त्वपूर्ण बना दिया है। इन परिशिष्टोंमें छह दर्शनोंके मूल सिद्धांतोंका नये दृष्टिकोणसे विवेचन किया गया है, और साथ ही इनमें दर्शनशास्त्रके विद्यार्थियोंके लिये पर्याप्त सामग्री उपस्थित की गई है। इस ग्रंथके आरंभमें ग्रंथ और ग्रंथकारका परिचय देते हुए, 'स्याद्वादका जैनदर्शनमें स्थान' यह शीर्षक देकर, स्याद्वादका तुलनात्मक दृष्टिसे विवेचन किया गया है। स्याद्वादमंजरीके अतिरिक्त इस संस्करणमें हेमचन्द्राचार्यकी अयोगव्यवच्छेदद्वात्रिंशिका भी हिन्दीअनुवाद सहित दी गई है। इस ग्रंथके प्राक्कथन-लेखक हिन्दूविश्वविद्यालयके दर्शनाध्यापक श्रीमान् पं० भिक्खनलालजी आत्रेय, एम० ए०, डी० लिट हैं। अन्तमें आठ परिशिष्ट, तथा तेरह अनुक्रमणिकायें हैं।

यह ग्रंथ हिन्दूयूनिवर्सिटी काशीके एम० ए० के कोर्समें, और कलकत्तायूनिवर्सिटीके न्यायमध्यमाके कोर्समें नियत है। ऊपर कपड़ेकी सुन्दर जिल्द बँधी है। पृष्ठसंख्या ५३६ है, मूल्य भी सिर्फ ४॥) है

**सभाष्यतत्त्वार्थाधिगमसूत्र**—अर्थात् **अर्हत्प्रवचनसंग्रह मोक्षशास्त्र-तत्त्वार्थसूत्रका संस्कृतभाष्य और उसकी प्रामाणिक भाषाटीका।**

**श्रीउमास्वातिकृत** मूल **सूत्र स्वोपज्ञभाष्य, ( संस्कृतटीका )** और विद्यावारिधि पं० **खूबचन्द्रजी सिद्धान्तशास्त्रीकृत भाषाटीका** सहित। जैनियोंका यह परममाननीय ग्रन्थ है। इसमें जैनधर्मके सम्पूर्ण सिद्धान्त आचार्यवर्यने बड़े लाघवसे संग्रह किये हैं। सिद्धान्तरूपी सागरको मथके गागर ( घड़े ) में भर देनेका कार्य अपूर्व कुशलतासे किया है। ऐसा कोई तत्त्व नहीं, जिसका निरूपण इसमें न हो। इस ग्रन्थको जैनसाहित्यका जीवात्मा कहना चाहिए। गहनसे गहन विषयका प्रतिपादन स्पष्टताके साथ इसके सूत्रोंमें स्वामीजीने किया है। इस ग्रंथपर आचार्योंने अनेक भाष्य—संस्कृत टीकायें रची हैं। प्रचलित हिन्दीमें कोई विशद और सरल टीका नहीं थी, जिसमें तत्त्वोंका वर्णन स्पष्टताके साथ आधुनिक शैलीसे हो। इसी कमीकी पूर्तिके लिये यह टीका छपाई गई है। **मुख्य मुख्य टीकाकारोंके ग्रंथोंका अध्ययन करके उनके आधारसे यह भाषाटीका तैयार की गई है।** विषयको स्पष्ट करनेके लिये स्थान स्थानपर अनेक उद्धरण दिये हैं। **जो बातें आपको सैकड़ों ग्रंथोंके स्वाध्यायसे न मालूम होंगी, वे इस अकेलेसे मालूम हो जायँगी।** विद्यार्थियोंको, विद्वानोंको, और मुमुक्षुओंको इसका अध्ययन पठन-पाठन स्वाध्याय करके लाभ उठाना चाहिए। यह ग्रन्थ कलकत्ता यूनिवर्सिटीके न्यायमध्यमाके कोर्समें है। ग्रंथारंभमें विस्तृत **विषयसूची** है, जिसे ग्रंथका सार ही समझिये। इसमें **दिगम्बर श्वेताम्बर सूत्रोंका भेदप्रदर्शक कोष्टक** और **वर्णानुसारी सूत्रोंकी सूची** भी है, जिससे बड़ी सरलता और सुभीतेसे पता लग जाता है कि कौन विषय और सूत्र कौनसे पृष्ठमें है। ग्रंथराज स्वदेशी कागजपर बड़ी शुद्धता और सुन्दरता पूर्वक छपा है। ऊपर कपड़ेकी सुन्दर जिल्द बँधी हुई है। इतनी सब विशेषतायें होते हुए भी बड़े आकारके ४७६+२४=५०० पृष्ठोंके ग्रंथका मूल्य लागतमात्र **तीन रुपया** है, जो ग्रंथको देखते हुए कुछ नहीं है। मूल्य इसी लिये कम रखा है, जिससे सर्वसाधारण सुभीतेसे खरीद सकें।

**पुरुषार्थसिद्ध्युपाय**—श्रीअमृतचन्द्रस्वामीविरचित मूल और पं० नाथूरामजी प्रेमीकृत सान्वय सरल भाषाटीका सहित। इसमें आचारसम्बन्धी बड़े बड़े गूढ़ रहस्योंका वर्णन है। अहिंसा तत्त्व और उसका स्वरूप जितनी स्पष्टता और सुन्दरतासे इस ग्रंथमें वर्णित हैं उतना और कहीं नहीं है। तीन बार छपकर बिक चुका है, इस कारण चौथी बार छपाया गया है। न्योछावर सजिल्दकी १।)

**पञ्चास्तिकाय**—*श्रीकुन्दकुन्दाचार्यकृत मूल, तथा श्रीअमृतचन्द्रसूरिकृत तत्त्वदीपिका,* जयसेनाचार्यकृत तात्पर्यवृत्ति ये दो संस्कृत टीकायें, और पं० पन्नालालजी बाकलीवालकृत अन्वय अर्थ भावार्थ सहित भाषाटीका। इसकी भाषाटीका स्वर्गीय पांडे हेमराजजीकी भाषाटीकाके अनुसार नवीन सरल भाषामें परिवर्तित की गई है। इसमें जीव, अजीव, धर्म, अधर्म और आकाश इन पाँचों द्रव्योंका उत्तम रीतिसे वर्णन है। तथा काल द्रव्यका भी संक्षेपमें वर्णन किया गया है। बम्बईयूनिवर्सिटीके बी० ए० के कोर्समें है। दूसरी बार छपी है। मूल्य सजिल्दका २)

**ज्ञानार्णव**—*श्रीशुभचन्द्राचार्यकृत मूल और स्व० पं० जयचन्दजीकी पुरानी भाषा*वचनिकाके आधारसे पं० पन्नालालजी बाकलीवालकृत हिन्दी भाषाटीका सहित। योगशास्त्र संबंधी यह अपूर्व ग्रंथ है। इसमें ध्यानका वर्णन बहुत ही उत्तमतासे किया है, प्रकरणवश ब्रह्मचर्यव्रतका वर्णन भी विस्तृत है। तीसरी बार छपा है। प्रारंभमें ग्रंथकर्त्ताका शिक्षाप्रद ऐतिहासिक जीवनचरित है। मूल्य सजिल्दका ४)

**सप्तभंगीतरंगिणी**—श्रीमद्विमलदासकृत मूल और पं० ठाकुरप्रसादजी शर्माकृत भाषाटीका। यह न्यायका अपूर्व ग्रन्थ है। इसमें ग्रंथकर्त्ताने स्यादस्ति, स्यान्नास्ति, आदि सप्तभंगीनयका विवेचन नव्यन्यायकी रीतिसे किया है। स्याद्वाद क्या है, यह जाननेके लिये यह ग्रंथ अवश्य पढ़ना चाहिये। दूसरी बार सुन्दरतापूर्वक छपी है। न्यो० १)

**बृहद्द्रव्यसंग्रह**—श्रीनेमिचन्द्राचार्यकृत मूल गाथायें, श्रीब्रह्मदेवसूरिकृत संस्कृतटीका और पं० जवाहारलालजी शास्त्रीकृत भाषाटीका सहित। इसमें जीव, अजीव, आदि छह द्रव्योंका स्वरूप अति स्पष्ट रीतिसे दिखाया गया है। दूसरी बार छपी है। कपड़ेकी सुन्दर जिल्द बँधी है। मूल्य २।)

**गोम्मटसार कर्मकाण्ड**—श्रीनेमिचन्द्रसिद्धान्तचक्रवर्तीकृत मूल गाथायें और पं० मनोहरलालजी शास्त्रीकृत संस्कृतछाया तथा भाषाटीका सहित। इसमें जैनतत्त्वोंका स्वरूप कहते हुए जीव तथा कर्मका स्वरूप इतना विस्तारसे किया गया है, जिसकी वचनद्वारा प्रशंसा नहीं हो सकती है। देखनेसे ही मालूम हो सकता है। जो कुछ संसारका झगड़ा है, वह इन्हीं दोनों (जीव कर्म) के संबन्धसे है, इन दोनोंका स्वरूप दिखानेके लिये यह ग्रंथ रत्न अपूर्व सूर्यके समान है। दूसरी बार पं० खूबचन्द्रजी सिद्धान्तशास्त्रीद्वारा संशोधित हो करके छपा है। मूल्य सजिल्दका २॥)

**गोम्मटसार जीवकाण्ड**—श्रीनेमिचन्द्राचार्यकृत मूल गाथायें और पं० खूबचन्द्रजी सिद्धान्तशास्त्रीकृत संस्कृतछाया तथा बालबोधिनी भाषाटीका सहित। इसमें गुण-

स्थानोंका वर्णन, जीवसमास, पर्याप्ति, प्राण, संज्ञा, मार्गणा, उपयोग, अन्तर्भाव, आलाप आदि अनेक अधिकार हैं। सूक्ष्म तत्त्वोंका विवेचन करनेवाला यह अपूर्व ग्रंथ है। दूसरी वार संशोधित होकर छपा है। मूल्य सजिल्दका २॥)

**लब्धिसार**—( क्षपणासार गर्भित ) श्रीनेमिचन्द्राचार्यकृत मूल गाथायें, और स्व० पं० मनोहरलालजी शास्त्रीकृत संस्कृतछाया और हिन्दी भाषाटीका सहित। यह ग्रंथ गोम्मटसारका परिशिष्ट है। इसमें मोक्षके मूलकारण सम्यक्त्वके प्राप्त होनेमें सहायक क्षयोपशम, विशुद्धि, देशना, प्रायोग्य, करण इन पाँच लब्धियोंका वर्णन है। मूल्य सजिल्दका १॥)

**समयसार**—भगवत्कुन्दकुन्दाचार्यकृत मूल गाथायें, श्रीअमृतचन्द्रसूरिकृत आत्मख्याति, और श्रीजयसेनाचार्यकृत तात्पर्यवृत्ति, ऐसी दो संस्कृतटीकायें, और स्व० पं० जयचन्द्रजीकी टीकाके आधारसे लिखी हुई प्रचलित भाषामें हिन्दीटीका। यह ग्रंथ सुन्दरता पूर्वक छपा है। इसमें जीवाजीव, कर्तृकर्म, पुण्य-पाप, आस्रव, संवर, निर्जरा, बंध, मोक्ष, सर्वविशुद्धज्ञान ऐसे ९ अधिकार हैं। यह जैनधर्मका असली स्वरूप निश्चयनयसे दिखानेवाला अपूर्व अध्यात्म-ग्रंथ है। यह ग्रंथ बम्बईविश्वविद्यालयके एम० ए० के कोर्समें नियत हैं। कपड़ेकी जिल्द बँधे हुए ६०० पृष्ठोंके ग्रंथका मूल्य सिर्फ ४॥) है।

## गुजराती ग्रंथ

**श्रीमद्राजचन्द्र**—आ पुस्तकमां श्रीमद्राजचन्द्रनी हयातीमां तेओश्रीने जुदे जुदे प्रसंगे मुमुक्षुभाईओ, सज्जनों अने मुनिश्रीओ वगैरे तरफथी भिन्न भिन्न विषयों प्रत्ये पुछेला सवालोना जवाबना पत्रोना संग्रह तथा बाल्यावस्थामां रचेला **भावनाबोध, मोक्षमाला, आत्मसिद्धि** ग्रंथोंनो संग्रह छे, श्रीमद्नी सोळ वर्ष पहेलानी वयथी देहोत्सर्ग पर्यन्तना विचारोना आ भव्य ग्रंथमां संग्रह छे, जैनतत्त्वज्ञानको महान ग्रंथ छे, जैनतत्त्वज्ञाननो उंडो अभ्यास समजवा माटे आ ग्रंथ खास उपयोगी छे, बीजी आवृत्ति संशोधनपूर्वक बहार पाडी छे. अने तेनी अंदर श्रीमद्नां अप्रगट लखाणो पण दाखल करवामां आव्या छे. ग्रंथारंभमां **महात्मा गांधी**जीए लखेली महत्त्वपूर्ण प्रस्तावना छे। आ पुस्तक सारामां सारा कागळ ऊपर सुप्रसिद्ध **निर्णयसागर प्रेसनी** अन्दर खास तैयार करावेला **देवनागरी**मां छपाव्युं छे. सुन्दर बाईंडिंगथी सुशोभित छे. दरेक ग्रन्थभण्डार, लाईब्रेरीमां राखवा योग्य छे, तेमज साधु, साध्वी, श्रावक, श्राविकाओने खास वांचवा लायक अने मनन करवा योग्य आ महान ग्रन्थ छे. रॉयल चार पेजी साइजना ८२५ पृष्ठवाला दळदार ग्रन्थना मूल्य फक्त ५ पाँच रुपया, लागतमात्र थी अर्धा राखेला छे। ५ चित्र छे।

**भावनाबोध**—आ ग्रंथना कर्त्ता उक्त महापुरुषज छे, वैराग्य ए आ ग्रंथनो मुख्य विषय छे, पात्रता पामवानुं अने कषायमल दूर करवानुं आ ग्रंथमां उत्तम साधन छे, आत्मगवेषीओने आ ग्रंथ आनंदोल्लास आपनार छे, आ ग्रंथनी पण आ त्रीजी आवृत्ति छे, आ बन्ने ग्रंथों खास करीने प्रभावना करवा सारू अने पाठशाला, ज्ञानशाला, तेमज स्कूलोमां विद्यार्थियोने विद्याभ्यास करवामाटे अति उत्तम छे, अने तेथी सर्व कोई लाभ लई सके, ते माटे गुजराती भाषामां अने बालबोध टाईपमां छपावेलुं छे। मूल्य सजिल्दनुं फक्त चार आना

**रिपोर्ट**—प. प्र. मं. नी. सं. १९७२ थी. सं. १९९० सुधीनो रिपोर्ट मफत मलशे जे भाईओने जोइये, ते मंगावी लेशो।

# निवेदन

स्वर्गवासी तत्त्वज्ञानी शतावधानी कविवर **श्रीरायचन्द्र**जीने श्रीकुन्दकुन्दाचार्य, श्रीउमास्वाति (मी) मुनीश्वर, श्रीसमन्तभद्राचार्य, श्रीनेमिचन्द्राचार्य, श्रीअकलङ्कस्वामी, श्रीशुभचन्द्राचार्य, श्रीअमृतचन्द्रसूरि, श्रीहरिभद्रसूरि, श्रीहेमचन्द्राचार्य, श्रीयशोविजय आदि महान् आचार्योंके रचे हुए अतिशय उपयोगी और अलभ्य जैनतत्त्व-ग्रन्थोंका सर्वसाधारणमें प्रचार करनेके लिये **श्रीपरमश्रुतप्रभावकमंडल**की स्थापना की थी, जिसके द्वारा उक्त कविराजके स्मरणार्थ **श्रीरायचन्द्रजैनशास्त्रमाला** निकल रही है। इस ग्रंथमालामें ऐसे अनेक प्राचीन जैन-ग्रंथ प्रकट किये गये हैं जो तत्त्वज्ञानाभिलाषी भव्यजीवोंको आनंदित कर रहे हैं। भविष्यमें और भी उपयोगी ग्रन्थ छपाये जायँगे। कई तैयार कराये भी जा रहे हैं।

उभय पक्षके महात्माओंद्वारा प्रणीत सर्वसाधारणोपयोगी उत्तमोत्तम ग्रन्थोंके अभिप्राय विज्ञ पाठकोंको विदित हों, इसके लिये इस शास्त्रमालाकी योजना की गई है। इसीलिये आत्मकल्याणके इच्छुक भव्य जीवोंसे निवेदन है कि इस पवित्र शास्त्रमालाके ग्रन्थोंके ग्राहक वनकर वे अपनी चललक्ष्मीको अचल करें, और तत्त्वज्ञानपूर्ण **जैनसिद्धान्त-ग्रन्थों**को पठन-पाठन द्वारा प्रचार कर हमारी इस परमार्थ-योजनाके परिश्रमको सफल करें, अर्थात् प्रत्येक मन्दिर, सरस्वतीभण्डार, सभा और पाठशालाओंमें इनका संग्रह अवश्य करें। जैनधर्म और जैनतत्त्वज्ञानके प्रसारसे बढ़कर दूसरा और कोई पुण्यकार्य नहीं हो सकता, इसलिए अधिकसे अधिक द्रव्यसे सहायता कर पाठक भी इस महत्कार्यमें हमारा हाथ बटावें। पाठकगण जितने अधिक ग्रन्थ खरीदकर हमारी सहायता करेंगे, उतने ही अधिक ग्रन्थ प्रकाशित होंगे।

इस शास्त्रमालाकी प्रशंसा मुनियों, विद्वानों तथा पत्रसंपादकोंने मुक्तकंठसे की है। यह संस्था किसी स्वार्थके लिये नहीं है, केवल परोपकारके वास्ते है। जो द्रव्य आता है, वह इसी शास्त्रमालामें उत्तमोत्तम ग्रन्थोंके उद्धारके वास्ते लगा दिया जाता है। हमारे सभी ग्रन्थ बड़ी शुद्धता और सुन्दरतापूर्वक अपने विषयके विद्वानोंद्वारा हिन्दी टीका करवाके अच्छे कागज़पर छपाये गये हैं। मूल्य भी अपेक्षाकृत कम अर्थात् **लागतके** लगभग रखा जाता है। उत्तमताका यही सबसे बड़ा प्रमाण है कि कई ग्रन्थोंके तीन तीन चार चार संस्करण हो गये हैं।

**नोट**—रायचन्द्रशास्त्रमालाके ग्रन्थ इकट्ठे मँगानेवालोंको और प्रचार करनेवालोंको बहुत किफायतसे भेजे जाते हैं। इसके लिए वे हमसे पत्रव्यवहार करें।

सहायता भेजने और ग्रंथोंके मिलनेका पता—

निवेदक —ऑ० व्यवस्थापक—

**श्रीपरमश्रुतप्रभावकमंडल ( श्रीरायचन्द्रजैनशास्त्रमाला ).**

खाराकुवा, जौहरीबाजार, बम्बई नं० २

न्यू भारत प्रिन्टिंग प्रेस, ६ केलेवाड़ी, गिरगाँव, बम्बई।

अथ—

**जइ इच्छसि भो साहू बारह-विह-तव-हलं महा-विउलं ।**
**तो मण-वयणे काए भोयण-गिद्धी विवज्जेसु ॥ १११*३ ॥**

यदि इच्छसि भो साधो द्वादशविधतपःफलं महद्विपुलम् ।
ततः मनोवचनयोः काये भोजनगृद्धिं विवर्जयस्व ॥ १११*३ ॥

**जइ इच्छसि** यदि इच्छसि **भो साधो** द्वादशविधतपःफलम् । कथंभूतम् । महद्विपुलं स्वर्गापवर्गरूपं **ततः** कारणात् वीतरागनिजानन्दैकसुखरसास्वादानुभवेन तृप्तो भूत्वा मनोवचनकायेषु भोजनगृद्धिं वर्जय इति तात्पर्यम् ॥ १११*३ ॥

उक्तं च—

**जे सरसिं संतुट्ठ-मण विरसि कसाउ वहंति ।**
**ते मुणि भोयण-घार गणि णवि परमत्थु मुणंति ॥ १११*४ ॥**

ये सरसेन संतुष्टमनसः विरसे कषायं वहन्ति ।
ते मुनयः भोजनगृध्राः गणय नैव परमार्थं मन्यन्ते ॥ १११*४ ॥

जे इत्यादि । **जे सरसिं संतुट्ठमण** ये केचन सरसेन सरसाहारेण संतुष्टमनसः **विरसि कसाउ वहंति** विरसे विरसाहारे सति कषायं वहन्ति कुर्वन्ति **ते** ते पूर्वोक्ताः **मुणि** मुनयस्तपोधनाः **भोयणघार गणि** भोजनविषये गृध्रसदृशान्

---

साधन मुनिव्रत है, और मुनिव्रतका साधन शरीर है, तथा शरीरका साधन आहार है । इस प्रकार अनेक गुणोंको उत्पन्न करनेवाला आहारादि चार प्रकारका दान उसको श्रावक भक्तिसे देता है, तो भी निश्चय व्यवहार रत्नत्रयके आराधक योगीश्वर महातपोधन आहारको ग्रहण करते हुए भी राग नहीं करते हैं । राग द्वेष मोहादि परिणाम निजभावके शत्रु हैं, यह सारांश हुआ ॥ १११*२ ॥

आगे फिर भी भोजनकी लालसाको त्याग कराते हैं—[ **भो साधो** ] हे योगी; [ **यदि** ] जो तू [ **द्वादशविधतपःफलं** ] बारह प्रकार तपका फल [ **महद्विपुलं** ] बड़ा भारी स्वर्ग मोक्ष [ **इच्छसि** ] चाहता है, [ **ततः** ] तो वीतराग निजानंद एक सुखरसका आस्वाद उसके अनुभवसे तृप्त हुआ [ **मनोवचनयोः** ] मन वचनं और [ **काये** ] कायसे [**भोजनगृद्धिं**] भोजनकी लोलुपताको [**विवर्जयस्व**] त्याग कर दे । यह सारांश है ॥१११*३॥

और भी कहा है—[ **ये** ] जो योगी [ **सरसेन** ] स्वादिष्ट आहारसे [ **संतुष्टमनसः** ] हर्षित होते हैं, और [ **विरसे** ] नीरस आहारमें [ **कषायं** ] क्रोधादि कषाय [ **वहंति** करते हैं, [ **ते मुनयः** ] वे मुनि [ **भोजने गृध्राः** ] भोजनके विषयमें गृद्धपक्षीके समान हैं,

गणय मन्यस्व जानीहि। इत्थंभूताः सन्तः णवि परमत्थु मुणंति नैव परमार्थं मन्यन्ते जानन्तीति। अयमत्र भावार्थः। गृहस्थानामाहारदानादिकमेव परमो धर्मस्तेनैव सम्यक्त्वपूर्वेण परंपरया मोक्षं लभन्ते। कस्मात् स एव परमो धर्म इति चेत्, निरन्तरविषयकषायाधीनतया आर्तरौद्रध्यानरतानां निश्चयरत्नत्रयलक्षणस्य शुद्धोपयोगपरमधर्मस्यावकाशो नास्तीति। शुद्धोपयोग रमधर्मरतैस्तपोधनैस्त्वन्नपानादिविषये मानापमानसमतां कृत्वा यथालाभेन संतोषः कर्तव्य इति॥ १११*४॥

अथ शुद्धात्मोपलम्भाभावे सति पञ्चेन्द्रियविषयासक्तजीवानां विनाशं दर्शयति—

**रूवि पयंगा सद्दि मय गय फासहि णासंति।**
**अलि-उल गंधइँ मच्छ रसि किम अणुराउ करंति॥ ११२॥**

रूपे पतङ्गाः शब्दे मृगाः गजाः स्पर्शैः नश्यन्ति।
अलिकुलानि गन्धेन मत्स्याः रसे किं अनुरागं कुर्वन्ति॥ ११२॥

रूवि इत्यादि। रूपे समासक्ताः पतङ्गाः शब्दे मृगा गजाः स्पर्शैः गन्धेनालि-

---

ऐसा तू [ **गणय** ] समझ। वे [ **परमार्थं** ] परमतत्त्वको [ **नैव मन्यंते** ] नहीं समझते हैं। **भावार्थ**—जो कोई वीतरागके मार्गसे विमुख हुए योगी रस सहित स्वादिष्ट आहारसे खुश होते हैं, कभी किसीके घर छह रसयुक्त आहार पावें तो मनमें हर्ष करें, आहारके देनेवालेसे प्रसन्न होते हैं। यदि किसीके घर रस रहित भोजन मिले तो कषाय करते हैं, उस गृहस्थको बुरा समझते हैं, वे तपोधन नहीं हैं, भोजनके लोलुपी हैं। गृद्धपक्षीके समान हैं। ऐसे लोलुपी यती देहमें अनुरागी होते हैं, परमात्म-पदार्थको नहीं जानते। गृहस्थोंके तो दानादिक ही बड़े धर्म हैं। जो सम्यक्त्व सहित दानादि करे, तो परम्परासे मोक्ष पावे। क्योंकि श्रावकका दानादिक ही परमधर्म है। वह ऐसे हैं, कि ये गृहस्थ-लोग हमेशा विषय कषायके आधीन हैं, इससे इनके आर्त रौद्र ध्यान उत्पन्न होते रहते हैं, इस कारण निश्चय रत्नत्रयरूप शुद्धोपयोग परमधर्मका तो इनके ठिकाना ही नहीं है, अर्थात् गृहस्थोंके शुभोपयोगकी ही मुख्यता है। और शुद्धोपयोगी मुनि इनके घर आहार लेवें, तो इसके समान अन्य क्या। श्रावकका तो यही बड़ा धरम है, जो कि यती, अर्जिका, श्रावक, श्राविका इन सबको विनयपूर्वक आहार दे। और यतीका यही धर्म है, अन्न जलादिमें राग न करे, और मान अपमानमें समताभाव रक्खे। गृहस्थके घर जो निर्दोष आहारादिक जैसा मिले वैसा लेवे, चाहे चावल मिले, चाहे अन्य कुछ मिले। जो मिले उसमें हर्ष विषाद न करे। दूध दही घी मिष्टान्न इनमें इच्छा न करे। यही जिनमार्गमें यतीकी रीति है॥ १११*४॥

आगे शुद्धात्माकी प्राप्तिके अभावमें जो विषयी जीव पाँच इंद्रियोंके विषयोंमें आसक्त हैं, उनका अकाज ( विनाश ) होता है, ऐसा दिखलाते हैं—[ **रूपे** ] रूपमें लीन हुए

कुलानि मत्स्या रसासक्ता नश्यन्ति यतः कारणात् ततः कारणात्कथं तेषु विषयेष्वनुरागं कुर्वन्तीति । तथाहि । पञ्चेन्द्रियविषयाकांक्षाप्रभृतिसमस्तापध्यानविकल्पै रहितः शून्यः स्पर्शनादीन्द्रियकषायातीतनिर्दोषिपरमात्मसम्यक्श्रद्धानज्ञानानुचरणरूपानिर्विकल्पसमाधिसंजातवीतरागपरमाह्लादैकलक्षणसुखामृतरसास्वादेन पूर्णकलशवद्भरितावस्थः केवलज्ञानादिव्यक्तिरूपस्य कार्यसमयसारस्योत्पादकः शुद्धोपयोगस्वभावो योऽसावेवंभूतः कारणसमयसारः तद्भावनारहिता जीवाः पञ्चेन्द्रियविषयाभिलाषवशीकृता नश्यन्तीति ज्ञात्वा कथं तत्रासक्तिं गच्छन्ति ते विवेकिन इति । अत्र पतङ्गादय एकैकविषयासक्ता नष्टाः, ये तु पञ्चेन्द्रियविषयमोहितास्ते विशेषेण नश्यन्तीति भावार्थः ॥ ११२ ॥

---

[ **पतंगाः** ] पतंग जीव दीपकमें जलकर मर जाते हैं, [ **शब्दे** ] शब्द विषयमें लीन [ **मृगाः** ] हिरण व्याधके बाणोंसे मारे जाते हैं, [ **गजाः** ] हाथी [ **स्पर्शैः** ] स्पर्श विषयके कारण गड्ढेमें पड़कर बाँधे जाते हैं, [ **गंधेन** ] सुगंधकी लोलुपतासे [ **अलिकुलानि** ] भौंरे काँटोंमें या कमलमें दबकर प्राण छोड़ देते हैं, और [ **रसे** ] रसके लोभी [ **मत्स्याः** ] मच्छ [ **नश्यंति** ] धीवरके जालमें पड़कर मारे जाते हैं । एक एक विषय कषायकर आसक्त हुए जीव नाशको प्राप्त होते ह, तो पंचेन्द्रीका कहना ही क्या है? ऐसा जानकर विवेकी जीव विषयोंमें [ **किं** ] क्यों [ **अनुरागं** ] प्रीति [ **कुर्वंति** ] करते हैं ? कभी नहीं करते । **भावार्थ**— पंचेन्द्रियके विषयोंकी इच्छा आदि जो सब खोटे ध्यान वे ही हुए विकल्प, उनसे रहित विषय कषाय रहित जो निर्दोष परमात्मा उसका सम्यक् श्रद्धान ज्ञान आचरणरूप जो निर्विकल्प समाधि, उससे उत्पन्न वीतराग परम आह्लादरूप सुख-अमृत, उसके रसके स्वादकर पूर्ण कलशकी तरह भरे हुए जो केवलज्ञानादि व्यक्तिरूप कार्यसमयसार, उसका उत्पन्न करनेवाला जो शुद्धोपयोगरूप कारणसमयसार, उसकी भावनासे रहित संसारीजीव विषयोंके अनुरागी पाँच इन्द्रियोंके लोलुपी भव भवमें नाश पाते हैं । ऐसा जानकर इन विषयोंमें विवेकी कैसे रागको प्राप्त होवें ? कभी विषयाभिलाषी नहीं होते । पतंगादिक एक एक विषयमें लीन हुए नष्ट हो जाते हैं, लेकिन जो पाँच इन्द्रियोंके विषयोंमें मोहित हैं, वे वीतराग चिदानंदस्वभाव परमात्मतत्त्व उसको न सेवते हुए, न जानते हुए, और न भावते हुए, अज्ञानी जीव मिथ्या मार्गको वांछते, कुमार्गकी रुचि रखते हुए नरकादि गतिमें घानीमें पिलना, करोंतसे विदरना, और शूलीपर चढ़ना इत्यादि अनेक दुःखोंको देहादिककी प्रीतिसे भोगते हैं । ये अज्ञानी जीव वीतरागनिर्विकल्प परमसमाधिसे परान्मुख हैं, जिनके चित्त चंचल हैं, कभी निश्चल चित्तकर निजरूपको नहीं ध्यावते हैं । और जो पुरुष स्नेहसे रहित हैं, वीतरागनिर्विकल्प समाधिमें लीन हैं, वे ही लीलामात्रमें संसारको तैर जाते हैं ॥ ११२ ॥

अथ लोभकषायदोषं दर्शयति—

**जोइय लोहु परिच्चयहि लोहु ण भल्लउ होइ ।**
**लोहासत्तउ सयलु जगु दुक्खु सहंतउ जोइ ॥ ११३ ॥**

योगिन् लोभं परित्यज लोभो न भद्रः भवति ।
लोभासक्तं सकलं जगद् दुःखं सहमानं पश्य ॥ ११३ ॥

हे योगिन् लोभं परित्यज । कस्मात् । लोभो भद्रः समीचीनो न भवति । लोभासक्तं समस्तं जगद् दुःखं सहमानं पश्येति । तथाहि—लोभकषायविपरीतात् परमात्मस्वभावाद्विपरीतं लोभं त्यज हे **प्रभाकरभट्ट** । यतः कारणात् निर्लोभपरमात्मभावनारहिता जीवा दुःखमुपभुञ्जानास्तिष्ठन्तीति तात्पर्यम् ॥ ११३ ॥

अथामुमेव लोभकषायदोषं दृष्टान्तेन समर्थयति —

**तलि अहिरणि वरि घण-वडणु संडस्सय-लुंचोडु ।**
**लोहहँ लग्गिवि हुयवहहँ पिक्खु पडंतउ तोडु ॥ ११४ ॥**

तले अधिकरणं उपरि घनपातनं संदशकलुञ्चनम् ।
लोहं लगित्वा हुतवहस्य पश्य पतन्तं त्रोटनम् ॥ ११४ ॥

तले अधस्तनभागेऽधिकरणसंज्ञोपकरणं उपरितनभागे घनघातपातनं तथैव संडसकसंज्ञेनोपकरणेन लुञ्चनमाकर्षणम् । केन । लोहपिण्डनिमित्तेन । कस्य । हुतभुजोऽग्नेः त्रोटनं खण्डनं पश्येति । अयमत्र भावार्थः । यथा लोहपिण्डसंसर्गादग्निरज्ञानिलोकपूज्या

---

आगे लोभकषायका दोष कहते हैं—[ **योगिन्** ] हे योगी; तू [ **लोभं** ] लोभको [ **परित्यज** ] छोड़, [ **लोभः** ] यह लोभ [ **भद्रो न भवति** ] अच्छा नहीं है, क्योंकि [ **लोभासक्तं** ] लोभमें फँसे हुए [ **सकलं जगत्** ] सम्पूर्ण जगत्‌को [ **दुःखं सहमानं** ] दुःख सहते हुए [ **पश्य** ] देख । **भावार्थ**—लोभकषायसे रहित जो परमात्मस्वभाव उससे विपरीत जो इसभव परभवका लोभ, धन धान्यादिका लोभ उसे तू छोड़ । क्योंकि लोभी जीव भव भवमें दुःख भोगते हैं, ऐसा तू देख रहा है ॥ ११३ ॥

आगे लोभकषायके दोषको दृष्टांतसे पुष्ट करते हैं—[ **लोहं लगित्वा** ] जैसे लोहेका सम्बन्ध पाकर [ **हुतवहं** ] अग्नि [**तले**] नीचे रक्खे हुए [ **अधिकरणे उपरि** ] अहरन (निहाई) के ऊपर [ **घनपातनं** ] घनकी चोट, [ **संदशकलुंचनं** ] संडासीसे खेंचना, [ **पतंतं त्रोटनं** ] चोट लगनेसे टूटना, इत्यादि दुःखोंको सहती है, ऐसा [ **पश्य** ] देख । **भावार्थ**—लोहेकी संगतिसे लोकप्रसिद्ध देवता अग्नि दुःख भोगती है, यदि लोहेका सम्बन्ध न करे, तो इतने दुःख क्यों भोगे, अर्थात् जैसे अग्नि लोहपिंडके सम्बन्धसे दुःख भोगती है, उसी